तो अब उसने अपने मालिक की तरफ़ पूरी तरह रुजू कर लिया, और

اَلتَّائِبُ مِنَ الذَّنْبِ كَمَنْ لاَ ذَنْبَ لَهُ.

गुनाह से तौबा करनेवाला ऐसा है जैसे उसने गुनाह किया ही न था। (हदीस)

## गुनाहों से बचने की ढाल

दूसरी हदीस में आया है—

اَلصِّيَامُ جُنَّةٌ وَاِذَا كَانَ يَوْمَ صَوْمِ اَحَدِكُمْ فَلاَ يَرْفُثْ وَ لاَيَصْخَبْ فَاِنْ سَابَّهُ اَحَدٌ اَوْ قَاتَلَهُ فَلْيَقُلْ اِنِّيْ امْرَءٌ صَائِمٌ.

रोज़े ढाल की तरह हैं (कि जिस तरह ढाल दुशमन के वार से बचने के लिए है उसी तरह रोज़ा भी शैतान के वार से बचने के लिए है) इसलिए जब कोई शख़्स रोज़े से हो तो उसे चाहिए कि (इस ढाल को इस्तेमाल करे और) दंगे-फ़साद से परहेज़ करे। अगर कोई शख़्स उसको गाली दे या उससे लड़े तो उसको कह देना चाहिए कि भाई! मैं रोज़े से हूँ, (मुझसे यह उम्मीद न रखो कि तुम्हारे इस मशग़ले में हिस्सा लूँगा)।

## नेकी की ख़्वाहिश

दूसरी हदीसों में हुज़ूर (सल्ल०) ने बताया है कि रोज़े की हालत में आदमी को ज़्यादा-से-ज़्यादा नेक काम करने चाहिएँ और हर भलाई का शौक़ीन बन जाना चाहिए। ख़ासकर इस हालत में उसके अन्दर अपने दूसरे भाइयों की हमदर्दी का जज़्बा तो पूरी शिद्दत के साथ पैदा हो जाना चाहिए, क्योंकि वह ख़ुद भूख-प्यास की तक़लीफ़ में मुब्तला होकर ज़्यादा अच्छी तरह महसूस कर सकता है कि ख़ुदा के दूसरे बन्दों पर ग़रीबी और मुसीबत में क्या गुज़रती होगी। हज़रत इब्न अब्बास (रज़ि०) की रिवायत है कि ख़ुद हज़रत मुहम्मद (सल्ल०) रमज़ान में आम दिनों से ज़्यादा रहीम व शफ़ीक़ हो जाते थे। कोई माँगनेवाला उस ज़माने में हुज़ूर (सल्ल०) के दरवाज़े से ख़ाली न जाता था और कोई क़ैदी उस ज़माने में क़ैद न रहता

था।

## इफ़तार कराने का सवाब

एक हदीस में आया है कि हुज़ूर (सल्ल०) ने फ़रमाया—

مَنْ فَطَّرَ فِيْهِ صَائِمًا كَانَ لَهُ مَغْفِرَةٌ لِّذُنُوْبِهٖ وَعِتْقُ رَقَبَتِهٖ مِنَ النَّارِ وَ كَانَ لَهُ مِثْلُ اَجْرِهٖ مِنْ غَيْرِ اَنْ يُّنْتَقَصَ مِنْ اَجْرِهٖ شَيْئٌ.

जिसने रमज़ान में किसी रोज़ेदार को इफ़तार कराया तो यह उसके गुनाहों की बख़शिश का और उसकी गरदन को आग से छुड़ाने का ज़रिया होगा और उसको उतना ही सवाब मिलेगा जितना उस रोज़ेदार को रोज़ा रखने का सवाब मिलेगा बग़ैर इसके कि रोज़ेदार के अज्र में कोई कमी हो।

